काञ्चुकीय—महाराज की जय हो। महाराज की आज्ञा से समस्त राजमण्डल निमन्त्रित हो चुका है।

दुर्योधन--बहुत ठीक ! जाओ, तुम अन्तःपुर चले जाओ।

काञ्चुकीय—महाराज की जो आज्ञा। ( चला जाता है )

दुर्योधन—आर्य वैकर्ण और वैश्यदेव ! बोलो, बोलते क्यों नहीं ! मेरी यह ग्यारह अक्षौहिणी सेनायें तैयार खड़ी हैं। कौन इसका सेनापति हो ? अरे ! क्या कहा तुमने ! क्या तुमने यह कहा कि यह बहुत गंभीर विषय रहा ! परस्पर मन्त्रणा से ही इस पर कुछ निर्णय हो सकता है ! ठीक ! बहुत ठीक !! तो चलो मन्त्रशाला की ओर चलें। आचार्य ! प्रणाम स्वीकार हो। मन्त्रशाला की ओर चला जाय। मातुल ! प्रणाम स्वीकार हो। मन्त्रशाला में चलें। आर्य वैकर्ण और वैश्यदेव ! आप दोनों भी मन्त्रशाला पहुँच जायँ। समस्त क्षत्रियगण ! आप लोग भी यथेच्छ रूप से मन्त्रशाला में चलें। मित्र कर्ण ! चलो अब हम लोग भी चलें।

( मन्त्रशाला में प्रविष्ट होकर )

आचार्य ! कूर्मासन पर विराजिये पितामह ! सिंहासन सुशोभित कीजिये। मातुल ! चर्मासन पर बैठिये। आर्य वैकर्ण और वैश्यदेव ! आप दोनों विराजें। क्षत्रियगण ! आप सब लोग, जिसकी जहाँ इच्छा हो, बैठ जायँ। अरे ! यह क्योंकि महाराज स्वयं नहीं बैठ रहे ? ओह ! यही तो सेवा धर्म है अच्छा, हम भी बैठ जाते हैं। मित्र कर्ण ! तुम भी बैठ जाओ। ( बैठकर ) आर्य वैकर्ण और वैश्वदेव ! बोलो—मेरी ग्यारह अक्षौहिणी सेनायें संनद्ध हैं, उनका कौन है, जो सेनापति होने योग्य है ! अरे ? क्या तुमने यह कहा कि गान्धारराज बतावेंगे ? अच्छी बात है। मातुल ! तुम ही

बताओ। क्या मातुल ने यह कहा कि गाङ्गेय भीष्म के रहते और कौन सेनापति हो सकता है? मातुल! तुमने बहुत ठीक कहा! अच्छा, बहुत अच्छा, पितामह सेनापति होंगे! हमारी भी यही इच्छा है—

'अब क्या है! अब भयंकर झंझावात से विक्षुब्ध महासागर के गंभीर गर्जन के समान सेनाओं के निनाद और रण-वाद्यों की तुमुल ध्वनि और शंखों के निर्घोष के साथ-साथ गिरने दो गाङ्गेय भीष्म के मस्तक पर सेनापत्य के अभिषेक के जल और चूर होने दो पाण्डव के राजगणों के मनोरथ!'

( प्रवेश करते हुए )

काञ्चुकीय—जय हो महाराज! पाण्डव शिविर से दूत बने पुरुषोत्तम नारायण आ पहुँचे हैं।

दुर्योधन—अरे! बादरायण! खबरदार! अरे! क्या वह कंस का दास दामोदर तेरा पुरुषोत्तम बन गया! क्या वह ग्वाला तेरा पुरुषोत्तम हो गया! क्या वह तेरा पुरुषोत्तम हो गया जिसका राज्य और नाम और राजभोग—सब कुछ वृहद्रथ के राजकुमार ने छीन रखा है! ओह! राजपार्श्व में रहने वाले भृत्य का ऐसा दुर्व्यवहार! कितने घमण्ड से बोल रहा था! जाओ, निकल जाओ यहाँ से!

काञ्चुकीय—कृपा हो महाराज! संभ्रमवश सब कुछ भूल पड़ा!

( पैरों पर गिर पड़ता है )

दुर्योधन—ओह! संभ्रमवश? ठीक है मनुष्य तो संभ्रम के वश हुआ ही करते हैं! अच्छा, उठो उठ खड़े हो।

काञ्चुकीय—बड़ी कृपा महाराज!

दुर्योधन—अब मैं प्रसन्न हूँ। बोलो, कौन दूत बन कर आया है ?

काञ्चुकीय—केशव दूत बनकर आये हैं।

दुर्योधन—क्या कहा—केशव ? हाँ, अब ठीक है। यही ठीक बर्ताव है। राजगण ! दूत बनकर आये केशव के साथ क्या होना चाहिए ? क्यों ? क्या तुमने यह कहा कि अर्घ्य-प्रदान द्वारा इसकी पूजा की जाय ! मुझे यह सब पसन्द नहीं। मुझे तो इसे धर-पकड़ रखना ठीक लगता है—

'जब यह वसुभद्र का बेटा पकड़ लिया जायगा तब पाण्डव ऐसे हो जायेंगे जैसे उनकी आँख ही उखाड़ ली गयी हो ! और जब पाण्डवों की गति-मति नष्ट हो गयी तब तो सारी पृथिवी मेरे लिए निष्कण्टक बन गयी !' और, और सुनो—केशव के आगे जो भी सिर झुकावेगा उसे बारह सुवर्णभार का दण्ड मिलेगा। सावधान हो जाओ सबलोग ! अब मुझे क्या करना चाहिये जिसमें केशव की अर्हणा न दिखाई दे ! ओह ! बड़ा अच्छा उपाय सूझ पड़ा ! बाद-रायण ! जाओ, वह चित्रपट लाओ जिस पर द्रौपदी का केशाकर्षण और चीर-हरण अंकित है। ( मुँह फिरा कर ) इसी चित्रपट पर आँखें गड़ाये पड़ा रहूँगा और केशव के आगे उठना भी न होगा !

काञ्चुकीय—महाराज की जो आज्ञा ! ( बाहर जाकर और पुनः भीतर आते हुए )

जय हो महाराज ! यह रहा चित्रपट !

दुर्योधन—मेरे सामने फैला कर रखो।

काञ्चुकीय—जो आज्ञा महाराज ! (चित्रपट फैला देता है)

दुर्योधन—कितना सुन्दर चित्रपट है ? दुःशासन द्रौपदी को केश-कलापों में पकड़े खड़ा है। और बेचारी द्रौपदी—

'दुःशासन से आतङ्कित, घबराहट में आँखें फैलाये, राहु-मुख में पड़ी चन्द्रकला सरीखी लग रही है।' यह रहा वह नीच भीम ! समस्त राजगण के समक्ष अपमानित द्रौपदी को देखता, क्रोध में तमतमाया, सभास्तम्भ को ही उखाड़ने के लिये देखभाल करता !

ओह ! कितना सुन्दर इस चित्र पर रंग चढ़ा है ! कितनी सुन्दर इसकी भावयोजना है ! कितना सुन्दर रेखा-विन्यास है ? यह चित्रपट क्या है सब कुछ स्वयं बोल रहा है ! मुझे तो बड़ी प्रसन्नता हुई। अरे ! कोई है यहाँ !

काञ्चुकीय—जय हो महाराज !

दुर्योधन—बादरायण ! जाओ, बुला लाओ उस दूत को जो केवल अपने विहंगयान से ही इतना घमण्ड में चूर है।

काञ्चुकीय—जैसी आज्ञा महाराज ! ( बाहर चला जाता है )

दुर्योधन—मित्र ! कर्ण !

'देखो, आज, पाण्डवों के कहने-सुनने से यह काला हृदय कृष्ण, एक भृत्य की भाँति, दूत बन कर आ रहा है। और सुनो, आज युधिष्ठिर का औरत सरीखा रोना-धोना सुनने के लिये अपने कान खोल लो।'

---

# ७. महाकवि कालिदास

## 'कुमारसम्भवम्' के द्वितीय सर्ग से उद्धृत

### वागीश ब्रह्मा की स्तुति

आप जगत् को उत्पन्न करनेवाले हैं परन्तु स्वयं किसी से उत्पन्न नहीं हैं, जगत् के अन्त करनेवाले आप ही हैं परन्तु आपका अन्त करनेवाला कोई नहीं है। इस संसार का प्रारम्भ आपने किया है परन्तु आपका प्रारम्भ कभी नहीं हुआ। आप संसार के स्वामी हैं परन्तु आपका स्वामी कोई नहीं है ॥ १ ॥

आप अपने को अपने से ही जानते हैं। अपने आप अपने को उत्पन्न करते हैं और कार्य समाप्त होने पर अपने में ही लीन हो जाते हैं ॥ २ ॥

आप तरल भी हैं अतिशय कठोर भी हैं। स्थूल भी हैं सूक्ष्म भी हैं। छोटे भी हैं, बड़े भी हैं। आप दिखाई भी देते हैं नहीं भी दिखाई देते हैं। आपकी विभूतियाँ सभी प्रकार की हैं ॥ ३ ॥

आपसे ही वे शब्द उत्पन्न हुए हैं जिनके आदि में ओंकार है जिनका उच्चारण तीन प्रकार ( उदात्त अनुदात्त स्वरित ) से किया जाता है जिनके द्वारा यज्ञ किया जाता है और स्वर्ग की प्राप्ति होती है ॥ ४ ॥

आप ही को लोग मूलप्रकृति कहते हैं जो सबको पुरुषार्थों ( धर्म अर्थ काम और मोक्ष ) की ओर प्रेरित करती है। आप ही को लोग उस परम पुरुष के रूप में जानते हैं जो प्रकृति के दर्शन करनेवाले हैं और सदैव उदासीन रहते हैं ॥ ५ ॥

आप पितरों के भी पिता हैं देवों के भी देवता हैं बड़ों से भी बड़े हैं। आप प्रजापतियों के भी सृष्टिकर्ता हैं ॥ ६ ॥

आप ही का हवन होता है और आप ही हवन करनेवाले हैं। आप ही भोज्य हैं और आप स्वयं ही सनातन काल से भोग करनेवाले हैं। आप ही जानने के योग्य हैं और आप ही जाननेवाले हैं। आप ध्यान करनेवाले हैं और आप ही का सबसे अधिक ध्यान किया जाता है ॥ ७ ॥

## तृतीय सर्ग से उद्धृत

### उमा के दर्शन से शिव का धैर्य लोप और कामदेव की सिद्धि

कामदेव ने समाधिस्थ तीन नेत्रवाले, मन से भी जिनका पार नहीं पाया जा सकता है ऐसे शिव को समीप देखकर घबड़ाहट के कारण सन्न हुए हाथों से गिरे हुए धनुष और बाण पर भी ध्यान नहीं दिया ॥ १ ॥

उनकी शक्ति सम्पूर्ण रूप से नष्ट हो चुकी थी। तब गिरिराज ( हिमालय ) की कन्या ( पार्वती ) अपने सौन्दर्य से उस शक्ति को पुनः जगाती हुई वनदेवताओं ( मालिनी और विजया ) के साथ आती हुई दिखाई पड़ीं ॥ २ ॥

वह वासन्तिक पुष्पों से विभूषित थीं, जिनमें अशोक के द्वारा पद्मपरागमणि का उपहास हो रहा था, कर्णिकार से सोने की चमक आ रही थी और सिन्दुवार से मोतियों की माला बनाई जा रही थी ॥ ३ ॥

वह स्तनों के भार से कुछ झुकी हुई थीं और बालसूर्य के समान लाल वस्त्र पहने थीं। ऐसा प्रतीत हो रहा था कि मानो वह अनेक फूलों के गुच्छों से झुकी हुई नई कोंपलों-वाली चलती फिरती लता हों ॥ ४ ॥

पुष्प धनुषवाले कामदेव ने जिनके शरीर में कहीं भी

दोष नहीं है, जिनको देखकर स्वयं रति भी लज्जा को प्राप्त होती है, ऐसी उमा को देखकर जितेंद्रिय त्रिशूली ( शिव ) पर विजय प्राप्त करने की इच्छा पुनः प्रकट की ॥ ५ ॥

उमा भी भावीपति शम्भु के दर्शन पथ पर आ खड़ी हुई और उसी समय शिव ने समाधि में परमात्म नामक ज्योति का दर्शन कर समाधि तोड़ दी ॥ ६ ॥

तब उमा अपने काले बालों से गुँथे हुए नवीन कर्णिकार के पुष्प को गिराती हुई वृषभध्वज ( शिव ) को प्रणाम करने लगीं। इसी बीच कानों में धरे हुए पत्ते भी गिर गये ॥ ७ ॥

भव ( शिव ) ने ठीक ही आशीर्वाद दिया कि तुम ऐसे पति को प्राप्त करो जो किसी को भी न मिला हो। क्योंकि ऐसे प्रतापशील व्यक्तियों के वचन इस लोक में भी कभी झूठे नहीं होते। कामदेव ने भी फतिंगों के नाईं आग में प्रवेश करने की इच्छा से धनुष में वाण चढ़ाने की प्रतिज्ञा कर उमा को सामने देखकर हर ( शिव ) को अपना लक्ष्य बनाकर धनुष की डोरी को बार-बार स्पर्श किया ॥ ६ ॥

अब गौरी ( पार्वती ) ने अपने लाल हाथों से सूर्य की किरणों से सुखाये हुए मन्दाकिनी के कमलों के बीजों की माला शिवजी के गले में पहना दी ॥ १० ॥

भक्तों के प्रिय होने के कारण त्रिलोचन ( शिव ) ने यह माला ग्रहण की ही थी कि पुष्पधन्वा ( कामदेव ) ने धनुष पर संमोहन नामक अचूक वाण चढ़ा दिया ॥ ११ ॥

## ( मेघदूत )

### पूर्वमेघ से उद्धृत

तुम्हारा साथी वायु धीरे-धीरे तुमको आगे की ओर

प्रेरित कर रहा है। मधुर शब्दवाला तुम्हारा सगन्ध (घनिष्ठ मित्र) चातक भी मीठी बोली बोल रहा है। गर्भ-धारण करने के मधुर क्षण में ही जिनका परिचय तुमसे होता है वे बगुले निश्चय ही पंक्ति बाँधकर नयनों को आनंद देनेवाले तुम्हारी सेवा आकाश में करते रहेंगे ॥ १ ॥

हे मित्र, मैं देखता हूँ कि यद्यपि तुम मेरी ही भलाई के लिए शीघ्र जाना चाहते हो फिर भी नेवाड़ी के फूलों से सुगन्धित पहाड़ों पर तुम्हें कुछ समय तक रुकना ही पड़ेगा। वहाँ अपने नेत्रों में आनन्द के अश्रु भरकर मोर अपने सुन्दर शब्द से तुम्हारा स्वागत करेंगे। फिर भी किसी तरह से आप जल्दी जाने की कोशिश कीजियेगा। सूर्योदय के समय प्रेमी लोग अपनी उन प्रेमिकाओं के आँसू पोंछकर उन्हें शान्त कर रहे होंगे जिन्हें अकेली छोड़कर रात में वे कहीं और चल दिये थे। इसलिए उस समय तुम सूर्य के सामने न आना। सूर्य भी अपनी प्रिया कमलिनी के मुख पर पड़ी हुई ओस की बूँदों को पोंछने के लिए लौट रहा होगा। तब अगर तुमने उसका प्रकाश ढक दिया तो तुम पर वह बहुत चिढ़ेगा ॥ ३ ॥

## 'रघुवंशम्'

### प्रथम सर्ग से उद्धृत—रघुवंशियों का परिचय

मेरे पास थोड़े ही शब्द हैं फिर भी मैं उन रघुवंशियों का वर्णन करूँगा जो जन्म से ही शुद्ध थे और काम को पूरा करके ही छोड़ते थे, जो समुद्र से घिरी हुई पृथ्वी के स्वामी थे और जिनके विजय का रथ स्वर्ग तक पहुँच चुका था ॥ १ ॥ जिन्होंने शास्त्रों के नियमों के अनुसार

अग्नि का हवन किया था और याचकों को मनचाहा दिया था; जिन्होंने अपराध के अनुसार दण्ड दिया था और समय आने पर जो सचेत रहा करते थे ॥ २ ॥ जिन्होंने दान करने के लिए ही धन बटोरा था और जो सत्य की रक्षा के लिए ही कम बोला करते थे। जो यश के लिये ही विजय प्राप्त करना चाहते थे और केवल संतान के लिये ही गृही बने थे ॥ ३ ॥ जिन्होंने बचपन में ही सब विद्याएँ पढ़ ली थीं और युवावस्था में विषयों का भोग भी किया था, जो वृद्ध होने पर मुनि का सा जीवन व्यतीत करते थे और अन्त में ईश्वर का ध्यान करते हुए अपने शरीर को त्याग देते थे ॥ ४ ॥

द्वादश सर्ग से उद्धृत

## राम का वनगमन और उसके बाद भरत द्वारा उनकी पादुकाओं का माँगना

पहले जब पिता ने राज्य सौंपा तब राम ने रोते हुए उसे स्वीकार किया और उसके पश्चात् जब वन चले जाने की आज्ञा मिली तो तब उन्होंने सहर्ष उसको मान लिया ॥१॥

लोगों को यह देखकर आश्चर्य हुआ कि राम के मुख का भाव जैसे राज्याभिषेक के रेशमी कपड़ों को पहनते हुए था वैसा ही वल्कल धारण करते समय भी रहा ॥ २ ॥

पिता को सत्यप्रतिज्ञ बनाते हुए राम सीता और लक्ष्मण के साथ दण्डकवन गये। साथ ही साथ प्रत्येक सज्जन के मन में भी उन्होंने घर बसा लिया ॥ ३ ॥

राजा दशरथ ने राम के वियोग से दुःखी होकर, अपने पूर्व कर्मों से जो शाप उन्होंने मुनि से प्राप्त किया था उसे

स्मरण किया और निश्चय कर लिया कि मैं अपने प्राण देकर इसकी शुद्धि करूँ ॥ ४ ॥

राजकुमारों के चले जाने पर और राजा दशरथ की मृत्यु के पश्चात् अयोध्या का राज्य उन शत्रुओं के हाथों में आ गया जो ऐसे ही अवसर की ताक में रहते हैं ॥ ५ ॥

तब वहाँ की अनाथ प्रजा ने अपने आँसू रोककर अपने कुलमंत्रियों के द्वारा भरत को बुलवाया जो इस समय अपने ननिहाल में था ॥ ६ ॥

कैकेयी के पुत्र भरत ने जब पिता की इस अशोचनीय मृत्यु का समाचार पाया तब उन्होंने केवल माता से ही नहीं वरन् राजलक्ष्मी से भी मुँह मोड़ लिया ॥ ७ ॥

सेना साथ लेकर भरत ने राम का अनुगमन किया। जब आश्रमवासियों ने उन पेड़ों को दिखाया जिनके तले राम लक्ष्मण के साथ रह रहे थे तब उन्हें देखकर वह रो पड़े ॥ ८ ॥

पिता के स्वर्गारोहण का संदेश सुनाकर उन्होंने चित्रकूट वनवासी राम से अयोध्या की राजलक्ष्मी को, जिसकी प्रतिष्ठा अब भी अक्षुण्ण थी, सँभालने के लिए प्रार्थना की ॥ ९ ॥

जब वह राम को पिता की आज्ञा से तनिक भी नहीं हटा सके तब उन्होंने उनकी पादुकायें माँगीं जो राज्य के अधिदेवता की नाईं थीं ॥ १० ॥

भाई राम से, अच्छा ऐसा ही हो, यह कहकर लौटाये हुए भरत ने अयोध्यापुरी में नहीं प्रवेश किया और वे नन्दिग्राम जाकर अपने भाई की धरोहर के समान राज्य को सँभालने लगे ॥ ११ ॥

अपने ज्येष्ठ भाई में दृढ़भक्ति रखते हुए राज्य की तृष्णा से मुँह मोड़कर भरत ने मानो माता के पाप का प्रायश्चित्त किया ॥ १२ ॥

चतुर्दश सर्ग से उद्धृत

## लोकनिन्दा के भय से राम का वैदेही को छोड़ने का निश्चय

राम के द्वारा बार-बार पूछे जाने पर वह चर बोला—हे मानवश्रेष्ठ, पुरवासी आपके सब कर्मों की प्रशंसा करते हैं। केवल राक्षसों के बीच में रहनेवाली सीता देवी को जो आपने स्वीकार किया इसको ठीक नहीं समझते हैं ॥ १ ॥

अपनी पत्नी पर लगाये हुए इस भीषण कलंक से राम का हृदय विदीर्ण हो गया मानो लोहे के घन से तपाया हुआ लोहा फट गया ॥ २ ॥

उनका चित्त मानो हिंडोला सा बन गया। वह निश्चय नहीं कर पाये कि अपने इस कलंक की कहानी की अपेक्षा करें या निर्दोष पत्नी को त्याग दें ॥ ३ ॥

पत्नी के त्याग के सिवा इस कलंक को दूर करने का और कोई भी उपाय नहीं है ऐसा निश्चय कर राम ने अपनी पत्नी को त्याग दिया। यशस्वियों को यश अपने शरीर से भी अधिक प्रिय होता है। फिर स्त्री आदि के छोड़ने की बात ही क्या ॥ ४ ॥

तब उन्होंने अपने छोटे भाइयों को, जो उनकी इस अवस्था को देखकर दुखी हो रहे थे, बुलाकर उनसे अपने कलंक की यह कहानी कह डाली। उसके बाद वह फिर बोले ॥ ५ ॥

देखो सूर्यवंशी राजर्षियों का यह कैसा भीषण कलङ्क है और वह भी मेरे ऐसे सदाचारी और पवित्र व्यक्ति के

कारण ही लगाया गया—मानो स्वच्छ दर्पण भी भाप से धुँधला पड़ गया ॥ ६ ॥

उस कलङ्क को मिटाने के लिये निस्पृह होकर मैं उसी प्रकार से वैदेही ( सीता ) को त्याग दूँगा यद्यपि वह गर्भिणी है। जिस प्रकार से पूर्व में मैंने पिता की आज्ञा से राज्य छोड़ दिया था ॥ ८ ॥

मैं जानता हूँ कि वह ( सीता देवी ) पवित्र है परन्तु लोकनिन्दा सत्य से भी बलवती है क्योंकि निष्कलङ्क चन्द्र पर पड़ी हुई इस पृथिवी की छाया को लोग कलङ्क ही के रूप में देखते हैं ॥ ९ ॥

## ८. भर्तृहरि।

### नीतिशतक।

जो मूर्ख हो, उसे सरलता से प्रसन्न किया जा सकता है और विद्वान् हो उसे तो प्रसन्न करना अधिक सरल है ही किन्तु जिसे अपने कुछ थोड़े से ही ज्ञान का गर्व हो उसे प्रसन्न करना ब्रह्मा के भी वश में नहीं ॥ ३ ॥

जब मुझे ऐसा लगता है कि मैं कुछ जानता हूँ तब तो हाथी के समान मैं मतवाला बना हूँ क्योंकि मेरे मन में यह घमण्ड भरा है कि मैं सर्वज्ञ हूँ, किन्तु जब विद्वानों की कृपा से मुझे कुछ-कुछ समझ आने लगा है तब तो ऐसा हो रहा है कि मेरा घमण्ड मानो ज्वर की भाँति उतर गया है और मैं मूर्ख का मूर्ख ही पड़ा हूँ ॥ ८ ॥

जैसे गंगाप्रवाह स्वर्ग से शिव के मस्तक पर, शिव के मस्तक से हिमालय पर, उत्तुंग हिमालय से पृथिवी पर और

पृथिवी से समुद्र पर क्रमशः गिरते-गिरते पतन की ओर ही अग्रसर होता चलता है और ऊँचे स्थान से नीचे स्थान को पाया करता है वैसे ही जो लोग विवेक से भ्रष्ट हो जाते हैं वे भी अनेकानेक प्रकार से पतनोन्मुख ही रहा करते हैं ॥ १० ॥

अरे राजगण ! उन लोगों के सामने क्यों घमण्ड करता है जिनके पास विद्या की गुप्त निधि है—ऐसी निधि जिसे चोर कभी नहीं देख सकते, जिससे सदा मङ्गल ही मङ्गल हुआ करता है, जो याचकों को दानरूप में दी जाने पर भी निरंतर बढ़ा ही करती है और इतना ही क्यों ? प्रलय होने पर भी, जिसका नाश नहीं हो सकता ! भला उन लोगों से तुम्हारी क्या बराबरी । १६ ।

मनुष्य की शोभा न तो केयूर ( विजायठ ) से हो सकती है और न चन्द्र-सुन्दर हार से, न तो स्नान से और न अंग-राग से, न फूल से और न सँवारे केश से । उसकी शोभा तो एकमात्र उस वाणी से हुआ करती है जो संस्कृत अर्थात् परिष्कृत होती है । वस्तुतः बात तो यह है कि वाणी का भूषण ही ऐसा भूषण है जिसे सदा धारण किया जाय क्योंकि और दूसरे आभूषण तो क्रमशः नष्ट ही हो जाया करते हैं ॥ १६ ॥

निम्न श्रेणी के लोग तो विघ्न के डर से कोई कार्य प्रारम्भ ही नहीं करते, मध्यम श्रेणी के लोग कार्य का प्रारम्भ तो कर देते हैं किन्तु विघ्न पड़ने पर उसे छोड़छाड़ कर बैठ जाते हैं किन्तु वे लोग जो उत्तम श्रेणी के हैं, ऐसे हुआ करते हैं, जो बारम्बार विघ्नों से पीड़ित होने पर भी जिस कार्य को प्रारम्भ कर देते हैं उसे कभी भी नहीं छोड़ा करते ॥ २० ॥

## वैराग्यशतक ।

मुख पर झुर्रियाँ पड़ गईं, शिर पर सफेदी का रंग

जम गया, अङ्ग-प्रत्यङ्ग ढीले पड़ गये किन्तु तृष्णा ! वह तो निरन्तर नयी नवेली बनती जा रही है ॥ १४ ॥

अरे राजा लोगो ! यदि तुम्हें राजा होने का अभिमान है तो हमें भी गुरुसेवा से प्राप्त अपनी बुद्धि का अभिमान है, यदि तुम्हें ऐश्वर्य की ख्याति प्राप्त है तो हमारा भी यश सर्वत्र कवियों द्वारा फैलाया ही जाया करता है। अरे अभिमानी राजगण ! हममें और तुममें कोई बहुत बड़ा अन्तर कहाँ ! यदि तुम हमसे मुँह फेर रहे हो तो हमें भी तुमसे कुछ लेना देना नहीं ! ॥ २३ ॥

क्या सर्प और क्या मुक्तामाल, क्या भयंकर शत्रु और क्या परम मित्र, क्या मणि और क्या मिट्टी, क्या फूलों की सेज और क्या पत्थर की चट्टान क्या घासफूस और क्या रमणीजन—मैं तो अब सर्वत्र समदर्शी हो चुका हूँ और यही चाहता हूँ कि मेरा जीवन सदा किसी पवित्र वन-उपवन में, शिव का नाम स्मरण करते-करते बीत जाय ! ॥ ४० ॥

अरे राजा लोगो ! यदि तुम्हें अपने वैभव-विलास में रमना आता है तो हमें भी अपने वल्कल वसन में आनन्द है। जैसा तुम्हारा आनन्द वैसा हमारा आनन्द ! हममें तुममें कोई भेद ही कैसा ! अरे ! दरिद्र तो वह रहा जिसकी तृष्णा बड़ी हुई ! जब मन प्रसन्न हो तो दरिद्र कौन ? और धनी भी कौन ? ॥ ४६ ॥

अरे ! क्या हिमालय के वे स्थान, जहाँ गङ्गा की तरङ्गों के शीतल जलबिन्दुओं से सदा शीतलता रहा करती है और जहाँ की सुन्दर चट्टानों पर विद्याधरगण विहार किया करते हैं, नष्ट हो गये जो लोग अपमान सहकर भी पराये ग्रास के पाने के लिये लालायित बने बैठे हैं ! ॥ ६८ ॥

मुनिजन तो राजाओं के समान हुआ करते हैं—महावैभवसम्पन्न और आनन्द की नींद लेनेवाले ! पृथिवी उनकी

सुन्दर सेज ! बाँह उनकी ऊँची सिरहानी ! आकाश उनका चाँदनी का तनोवा ! सुन्दर पवन उनका पंखा ! चन्द्रमा उनका चमकता दीपक ! और सदा अनासक्तिरूपी रमणी के आनन्द में मग्न ! ॥ ७७ ॥

## ६. महाकवि बाण।

### महामन्त्री शुकनास का उपदेश।

कल्याण की ओर झुकाव रखनेवाले आप ( चन्द्रापीड़ ) लक्ष्मी को ही पहले देखिये। पाकर भी इसका पालन कष्ट से ही हो पाता है। दृढ़ गुणरूपी पाश के बन्धन से निश्चल की जाने पर भी यह नष्ट हो जाती है। परिचय की परवाह नहीं करती। श्रेष्ठ कुल को भी नहीं देखती। न रूप को ही देखती है। कुलपरम्परा का अनुसरण नहीं करती। शील नहीं देखती। वैदग्ध्य को भी नहीं गिनती। शास्त्र की बात नहीं सुनती। धर्म का अनुरोध नहीं मानती। त्याग का आदर नहीं करती। विशेषज्ञता का विचार नहीं करती। आचार का पालन नहीं करती। सत्य को नहीं समझती। यथार्थ वस्तु को प्रामाणिक नहीं मानती। गन्धर्वनगर की रेखा के समान देखते ही नष्ट हो जाती है।

अतएव इस तरह की इस दुराचारिणी को दैववश किसी तरह पाकर राजा लोग बौरा जाते हैं और अविनय के स्थान बन जाते हैं। झूठी महिमा के गर्व से देवताओं तक को प्रणाम नहीं करते। द्विजातियों का आदर नहीं करते। माननीयों का मान नहीं करते। पूजनीयों की पूजा नहीं करते। वन्दनीयों की वन्दना नहीं करते। गुरुओं का सत्कार नहीं

करते। वृद्ध पुरुषों के उपदेश को बुढ़ापे की बकवाद मानते हैं। मंत्री की मंत्रणा से, अपनी बुद्धि का तिरस्कार समझकर असूया करते हैं। हित की कहने वाले पर ही क्रोध उतारते हैं। जो रात-दिन सर्वथा हाथ जोड़, दूसरे कर्त्तव्य छोड़कर उन्हें अधिदेवता मान, उनकी स्तुति करते रहते हैं, महिमा का वखान करते रहते हैं, वे उसी का सर्वथा सत्कार करते हैं, उसी से बात करते हैं, उसे पास रखते हैं, उसी को बढ़ावा देते हैं, उसी के साथ उनकी बैठक होती है, उसी को पुरस्कृत करते हैं, वही उनका मित्र है, वही आप्त है, उसी पर वर्षा करते हैं ( अत्यधिक अनुग्रह रखते हैं ), उसी को बहुत मानते हैं, उसी को विश्वसनीय मानते हैं।

हे कुमार ! इसलिये इस प्रकार के अत्यन्त कुटिल और हजारों कार्य व्यापारों से कठोर इस राज्यतन्त्र में तथा महामोह पैदा करनेवाले इस यौवन में इस प्रकार से रहना जिससे लोग तुम्हारे ऊपर हँस न सकें। अथच साधु पुरुष निन्दा न कर सकें। गुरुजन धिक्कार न सकें। मित्र उलाहना न दे सकें। विद्वान् शोक न कर सकें। धूर्तों द्वारा तुम्हारा ( गुप्तकर्म ) प्रकाशित न किया जा सके। चतुरों द्वारा तुम ठगे न जाओ। नौकररूपी भेड़ियों द्वारा खाये न जाओ। धूर्त ठग न पायें। स्त्रियाँ फाँस न सकें। लक्ष्मी विडम्बित न कर सके। मद से नाचने न लग जाओ। विषयवासनाओं के शिकार न बन जाओ। राग से विकृत न बनो। सुख में खो न जाओ। अस्तु, यह ठीक ही है कि आप प्रकृति—स्वभाव से ही धीर हैं और आपके पिता ने महान् प्रयास से आपमें संस्कार भी ऐसा ही पैदा कर दिया है। धन और वैभव चञ्चलहृदय और अप्रतिबुद्ध व्यक्ति को ही अभिमानी बनाते हैं। तब भी आपके गुणों से सन्तोष ने ही मुझे इस तरह कहने के लिए वाध्य किया है। यह मैं बार-बार दुहराऊँगा कि

विद्वान् को भी, ज्ञानी, महाबली, कुलीन, धीर और उद्योगी पुरुष को भी, यह दुर्विनीता लक्ष्मी दुष्ट बना देती है। आपके पिताजी आपका नवयौवराज्याभिषेक कर रहे हैं—आप इस मङ्गल का अनुभव करें। कुलपरम्परा से चली आई, पूर्वजों द्वारा वहन की गयी, क्रम-प्राप्त इस राज्यधुरा का वहन करें। शत्रुओं के सिर नीचा करो। बन्धुओं को उठाओ। अभिषेक के अनन्तर दिग्विजय के लिये तैयारी कर घूम-घूमकर अपने पिता द्वारा जीती गयी सात द्वीपों से विभूषित इस वसुन्धरा को फिर से जीतो। अपने प्रताप का सिक्का जमाने का तुम्हारे लिये यही समय है। प्रतापशील राजा की आज्ञा त्रैलोक्यदर्शी की आज्ञा की भाँति सर्वत्र मानी जाती है—यह कहकर चुप हो गये।

## बाण के मित्र।

उपनयन आदि सारी क्रियाओं को समाप्त कर बाण जब लगभग चौदह वर्ष का था तथा वेदाध्ययन समाप्त कर स्नातक बन चुका था तब उसके पिता वेद एवं स्मृति में विहित ब्राह्मणोचित सारे पुण्य कार्यों को समय से समाप्त कर अल्पायु में ही स्वर्गवासी बने। पिता के मर जाने पर महान् शोक से अत्यन्त पीड़ित एवं दिन-रात व्यथित हृदयवाले बाण ने किसी तरह कुछ दिन अपने ही घर में विताये। जब शोक कम हुआ तो स्वच्छन्द प्रकृति होने के कारण कुछ अविनीत सा शैशवोचित कौतूहल से धैर्यविरोधी अविनय के घर यौवन से वह अनेक बालोचित चपल कार्यों को करता हुआ इधर-उधर घूमने लगा। इसे समवयस्क मित्र और साथी भी मिल गये। जैसे कि दो पारशव ( ब्राह्मण पुरुष और शूद्रकन्या में उत्पन्न संतान को पारशव कहते हैं। )

भाई जिनके नाम चन्द्रसेन और मातृषेण थे। काव्यरचयिता ईशान तो इसका परममित्र था। रुद्र और नारायण इसके प्रेमी थे। वारदाण और वासबाण नामक दो विद्वान् इसके साथी थे। वर्ण कवि वेणीभारत, प्राकृत में रचना करनेवाला कुलीन वायुविकार, अनङ्गबाण तथा सूचीबाण नामक दो वन्दी, चक्रवाकिका नायिका तापस वेषधारिणी वृद्धा, मयूरक नामक विषवैद्य, चण्डक नामक तमोली, वैद्यपुत्र मन्दारक, सुदृष्टि नामक पुस्तकवाचक, चामीकर नामक सोनार, सिन्धुषेण नामक जौहरी, मुंशी गोविन्दकजी, चित्र-कार बीरवर्मा, पुस्तक लिखने वाले अर्थात् शिल्पी कुमारदत्त, मृदङ्गवादक जीमूत, सोमिल तथा गृहादित्य नामक गायक, प्रसाधन आदि काम के लिये नियुक्त दासी कुरङ्गिका, मधुकर और पारावत नामक बाँसुरी बजानेवाले संगीतशास्त्र का शिक्षक दर्दुरक, पैर दाबनेवाली दासी केरलिका, तरुण नर्तक ताण्डवीक, जुआरी आखण्डल, धूर्त भीमक, तरुणनट शिखण्डक, नर्तकी हरिणिका, भिक्षु, सुमति, क्षपणक वीरदेव, पौराणिक जयसेन, शिवभक्त वक्रघोण मन्त्रसाधक कराल, पाताल का ज्ञान रखनेवाला लोहिताक्ष, रसायन का ज्ञानी विहङ्गम, दामोदर, चकोराक्ष, सन्यासी ताम्रचूड—इन और दूसरे के साथ, वह लड़का तो था ही, इसने मैत्री स्थापित की और उनका साथी बना और, अनुगामी भी।

दूसरे देशों को देखने की इच्छा से पिता और बाबा द्वारा कमाये हुए ब्राह्मणोचित वैभव के रहते हुए भी, सब प्रकार के विद्या लाभ के साधन होने पर भी, वह घर से निकल पड़ा। इस प्रकार स्वच्छन्द होने के नाते भूताविष्ट स

वह नवयौवन-जन्य उच्छृंखलता के कारण बहुत बड़ी हँसी का पात्र बन गया।

बाद में क्रमशः वह अत्यन्त उदारव्यवहार के कारण मन हरनेवाले बड़े-बड़े राजकुलों को देखता हुआ, निर्दोष विद्या से विद्योतित ( शोभित ) गुरुकुलों ( विद्यापीठों ) का सेवन करता हुआ अथच मधुर संभाषण से गम्भीर गुण वाली गोष्ठी सुख का अनुभव करता हुआ स्वभाव से गम्भीर बुद्धिधन वाले विद्वन्मण्डल का सेवन भी करता हुआ अन्ततोगत्वा फिर उसी विद्वज्जनोचित आत्मकुल के अनुकूल वृत्ति का अनुगामी बना और काफी समय के बाद अपने उसी वात्स्यायन वंश को आश्रय देनेवाली ब्राह्मणाधिवास ( ब्राह्मणपुरी ) जन्मभूमि को चला गया। वहाँ पर उसने बहुत समय के बाद आने के नाते गौरवपूर्वक आत्मीयत्व प्रदर्शन करनेवाले आत्मीयों के द्वारा अभिनन्दित विश्वसनीय साथियों के साथ उत्सव-दिवस के समान अपने आगमन की खुशी को मोक्ष सुख के समान अनुभव किया।

## १०. महाकवि भवभूति।

### उत्तररामचरितम्।

( चित्र को देखकर राम कहते हैं )

प्रिये ! याद है तुम्हें उसी पहाड़ पर रहते हुए लक्ष्मण ने हमारी सेवा की थी और हम दोनों ने आनन्द से दिन बिताये थे ? याद है वह स्वादु जलवाली गोदावरी जो वहाँ से बहती थी और जिसके तटों पर हम लोग सुख से विचरण करते थे ? ॥ १ ॥

( दूसरे चित्र को दिखाते हुए लक्ष्मण कहते हैं )

यहाँ सोने के मृग से छलनेवाले राक्षसों का वह नृशंस आचरण ( दिखाया गया है ) जिससे आज भी दुःख होता है यद्यपि उसका बदला ले लिया गया है इसी शून्य जनस्थान में व्याकुल आर्य ( राम ) की अवस्था को देख पत्थर भी पिघल जाता है और वज्र का भी हृदय फट जाता है ॥ २ ॥

( राम कहते हैं )

मैं निश्चित रूप से नहीं कह सकता हूँ कि मैं सुखी हूँ या दुःखी, मुझे गहरी नींद सी आ रही है या मूर्च्छित हो रहा हूँ ! मेरे शरीर में विष फैल रहा है या मैं मत्त होता जा रहा हूँ। तुम्हारे स्पर्श के आनन्द से मैं इतना विह्वल हो जाता हूँ कि अपने को खो बैठता हूँ और उसके बाद ही फिर सचेत हो जाता हूँ ॥ ३ ॥

( राम कहते हैं )

ये वे ही गोदावरी के समीप पहाड़ के निचले भाग हैं कितने ही झरनों और कितनी ही गुहाओं वाले, जहाँ अपनी प्रिया के साथ कितने ही क्षण मैंने बिताये थे, जहाँ के पेड़ और पशु भी हमारे बन्धु थे ॥ ४ ॥

( लव को देखकर राम सोचते हैं )

जो एक चीज़ दूसरे में मिल जाती है इसका कारण और कहीं नहीं उसी में है। स्नेह और प्रेम के क्षेत्र में और किसी कारण की आवश्यकता नहीं पड़ती है। सूर्य के उदित होते ही कमल खिल उठता है और चाँद के निकलने से ही चन्द्र-कान्तमणि द्रवित हो जाती है।

———

# ११. कथासरित्सागर।

## नमुचिदानव-कथा।

प्राचीन काल में नमुचि नाम का दानव श्रेष्ठ था जिस दानी महावीर के लिये अहितकारी याचक को भी ( देने के लिए ) कुछ अदेय न था। धुवाँ ही पीनेवाले उसने दस सहस्र वर्ष तपस्या करके लोहा, पत्थर, काष्ठ से अवध्य होने का वर ब्रह्मा से प्राप्त किया। तब उसने कई बार इन्द्र को जीतकर उन्हें भगोड़ा बना दिया। तब कश्यप ऋषि ने उससे प्रार्थना कर देवताओं से संधि करा दी। तत्पश्चात् शान्त हो गया है वैर जिनका ऐसे उन देवता और असुरों ने सलाह कर क्षीर-सागर के पास जाकर मन्दराचल द्वारा उसका मथन किया। तब अच्युतादि ( देवों ) ने जैसे लक्ष्मी आदि ( के रूप में ) भागों को प्राप्त किया वैसे नमुचि ने उच्चैःश्रवा अश्व को प्राप्त किया। अन्य देवों तथा असुरों ने ब्रह्मा की आज्ञा से पृथक् पृथक्, मथे हुए समुद्र से निकले हुए, अन्य विविध भागों को प्राप्त किया। मथन के अन्त में प्राप्त अमृत को देवताओं द्वारा हरण कर लेने पर उनमें और असुरों में पुनः वैर उत्पन्न हुआ। तब देवासुरयुद्ध में जो जो असुर देवताओं द्वारा मारा गया उस उसको उच्चैःश्रवा ने सूँघकर उसी क्षण जीवित कर दिया। उसने देवताओं के लिए दैत्य दानवों को अजेय कर दिया। तब दुःखी इन्द्र से बृहस्पति ने एकान्त में कहा—'इस विषय में एक उपाय है उसको बिना विलम्ब के करो। तुम स्वयं जाकर नमुचि से उस उत्तम घोड़े को माँगो। विपक्षी तुमको वह उस घोड़े को नहीं देगा ऐसा नहीं है अर्थात् अवश्य दे देगा ( क्योंकि ) वह जन्म भर सञ्चित अपनी दानशीलता के यश को खण्डित नहीं करेगा।' देव

ताओं के गुरु ( बृहस्पति ) द्वारा ( ऐसा ) कहने पर इन्द्र ने देवताओं के सहित जाकर नमुचि से उस उच्चैःश्रवा घोड़े को माँगा। 'मुझसे ( कोई भी ) याचक पराङ्मुख नहीं जाता है उस पर भी इन्द्र ( जब याचक होकर आए )।'

अतः नमुचि होकर मैं इसको कैसे घोड़ा न दूँ। लोकों में मैंने चिरकाल से जो दानशीलता का यश कमाया है वह यदि म्लान हो गया तो मेरी लक्ष्मी अथवा जीवन से क्या लाभ यह सोचकर शुक्र द्वारा मना किए जाने पर भी उस महाशय नमुचि ने उस इन्द्र को वह उच्चैःश्रवा दे दिया। तत्पश्चात् विश्वास करके दे दिया है अश्व जिसने ऐसे शस्त्रादि से अवध्य उस (नमुचि) को इन्द्र ने वज्र में लगे हुए गंगा के फेन से मार डाला। अहो संसार में भोग तृष्णा का अन्त नहीं है, जिससे प्रभावित होकर ( हरे हुए ) देवता भी अनौचित्य तथा अपयश से नहीं डरते हैं। यह जानकर उस दानव नमुचि की माता ने दुःख से संतप्त होकर तपोबल से शोक की शान्ति के लिये संकल्प किया कि वही बलवान् नमुचि पुनः मेरे गर्भ से उत्पन्न हो और सभी युगों में सब देवताओं द्वारा अजेय हो। तब वह असुर योग बल से सर्वरत्नों से युक्त होकर प्रबल नाम से उसके गर्भ से पुनः उत्पन्न हुआ! उस तपस्वी तथा विद्वान् बलवान् दानवेश्वर ने भी प्राणों से भी याचकों को प्रसन्न करते हुए सौ यज्ञ करके इन्द्र को जीत लिया। तब देवताओं ने सलाह करके उसके पास जाकर इस प्रकार याचना की कि हमको पुरुषमेध के लिए सब प्रकार से शरीर को दे दो। यह सुनकर उसने उन शत्रुओं को अपनी देह दे दी। उदार व्यक्ति प्राणों को छोड़ देते हैं किन्तु याचकों को पराङ्मुख नहीं करते।

## फलभूति—कथा।

प्राचीन काल में पद्मदेस में अग्निदत्त नाम का प्रसिद्ध ब्राह्मणश्रेष्ठ राजा के द्वारा दी हुई भूमि भोगनेवाला था। उसके सोमदत्त नाम का श्रेष्ठ पुत्र उत्पन्न हुआ। और दूसरा वैश्वानरदत्त नाम का पुत्र हुआ। उनमें से पहला मूर्ख और दुर्विनीत था किन्तु अच्छी आकृतिवाला था और दूसरा विद्वान् विनीत तथा अध्ययनप्रिय हुआ। तत्पश्चात् उन दोनों के विवाह कर लेने पर तथा पिता के मृत्यु को प्राप्त होने पर उसी की भूमि आदि को आधा-आधा बाँट लिया। उनमें वह छोटा ( पुत्र ) राजा के द्वारा सम्भानित हुआ किन्तु ज्येष्ठ (पुत्र) सोमदत्त चञ्चल और क्षत्रिय का कर्म करनेवाला हुआ। एक दिन शूद्रों के साथ गोष्ठी करते हुए देखकर उस सोमदत्त से ( उसके ) पिता के मित्र किसी ब्राह्मण ने इस प्रकार कहा कि हे मूर्ख तुम अग्निदत्त के पुत्र होकर शूद्र की भाँति चेष्टा कर रहे हो। अपने ही छोटे भाई को राजा से पूजित देखकर लज्जित नहीं होते। तत्पश्चात् यह सुनकर उस सोमदत्त ने क्रुद्ध होकर उस विप्र को खदेड़ कर लज्जा का परित्याग कर उस पर पादप्रहार किया। उस विप्र ने वहाँ उसी क्षण अन्य द्विजों को साक्षी करके पादप्रहार से क्रुद्ध ( होकर ) राजा से निवेदन किया। राजा ने भी सोमदत्त के बन्धन के लिए भटों को भेजा और वे निकल कर शस्त्र हाथ में लिए हुए उसके मित्रों द्वारा मारे गये। तब पुनः क्रोधान्ध राजा ने सेना भेजकर उस बँधे हुए सोमदत्त को शूली पर चढ़ाने की आज्ञा दी। और तत्पश्चात् शूली पर चढ़ाया जाता हुआ वह ब्राह्मण अकस्मात् किसी के द्वारा फेंके हुए की तरह पृथ्वी पर गिर पड़ा। भावी कल्याण के

कारण भाग्य ही इसकी रक्षा करता है अतः वे पुनः शूली पर चढ़ाने के लिए उद्यत वधक अन्धे हो गये। उसी क्षण यह वृत्तान्त सुनकर ( उसके ) छोटे भाई के द्वारा निवेदन किये जाने पर प्रसन्न होकर राजा ने वध से उसे मुक्त कर दिया। तब मृत्यु से बचे हुए सोमदत्त ने राजा के अपमान से घर वालों के साथ अन्य देश को जाने की इच्छा की और जब उसके बान्धवों ने मिलकर जाने की इच्छा न की तब राजा द्वारा दी हुई भूमि के आधे भाग को छोड़नेवाली स्थिति को प्राप्त हुआ तब अन्य जीविका के अभाव में उसने खेती करना आरम्भ किया और उसके योग्य भूमि देखने के लिए शुभ दिन वन को गया। फल सम्पत्ति की सम्भावना करके वहाँ शुभ भूमि को प्राप्त किया और उसके बीच में बड़े विस्तृत अश्वत्थ वृक्ष को देखा—कल्याण से युक्त घनी छाया से ढक दिया है सूर्य की किरणों को जिसने ऐसा वृक्ष—वर्षा-काल के समान उस वृक्ष को देखकर कृषि की इच्छा वाला वह प्रसन्नता को प्राप्त हुआ। 'यहाँ का जो अधिष्ठाता है उसी का मैं भक्त हूँ' ऐसा कहकर उसने प्रदक्षिणा करके उस अश्वत्थ को प्रणाम किया। तत्पश्चात् मंगल का विधान कर बैलों की जोड़ी को जोड़कर उसकी बलि देकर वृक्ष के लिए यहीं पर उसने कृषि आरम्भ की और उसी वृक्ष के नीचे वह दिन-रात रहा और उसकी स्त्री वहीं पर सदा भोजन लाती थी। समय बीतने पर वहाँ बिना शंका के उसका अन्न पकने पर उस भूमि को भाग्य से दूसरे राजा ने आकर नष्ट कर दिया तब अन्य राष्ट्र की सेना के चले जाने पर अन्न के नष्ट हो जाने पर बलवान् वह रोती हुई स्त्री को आश्वासन देकर तब जो कुछ शेष था उसे लाया। तत्पश्चात् पूर्व की भाँति बलि करके उसी वृक्ष के नीचे स्थित हुआ। निश्चय ही धीरों का यह स्वभाव है कि आपत्ति में वे अधिक दृढ़ होते हैं।

इसके बाद चिन्ता से मुक्त होकर अकेले रात्रि में स्थित उसके सम्मुख उस अश्वत्थ वृक्ष से वाणी सुनाई दी "हे सोमदत्त, मैं तुमसे प्रसन्न हूँ अतः तुम आदित्यप्रभ नाम के राजा के राज्य श्रीकण्ठ देश को जाओ। वहाँ उस राजा के द्वार पर संध्याग्निहोत्र मन्त्रों को पढ़कर निरन्तर यह वचन कहना 'मैं फलभूति नाम का ब्राह्मण हूँ, जो कहूँ वह सुनो। कल्याण करने वाला कल्याण को तथा अमङ्गल करने वाला अमङ्गल को प्राप्त करे।' और ऐसा कहते हुए तुम वहाँ महती ऋद्धि को प्राप्त करोगे। संध्याग्निहोत्र मन्त्रों को इसी समय मुझसे पढ़ो। मैं यक्ष हूँ" और ऐसा कहकर अपने प्रभाव से उसी क्षण उसे उन मन्त्रों को पढ़ा कर वह वाणी वृक्ष में अन्तर्हित हो गई और प्रातःकाल वह सोमदत्त यक्ष के द्वारा दिये हुए फलभूति नाम को प्राप्त कर प्रसन्न होकर स्त्री के साथ चल दिया और उन दुर्दशाओं की भाँति विषम परिवर्तनशील (भिन्न भिन्न प्रकार के) वनों को पार करता हुआ श्रीकण्ठ देश को प्राप्त हुआ। वहाँ राजा के द्वार पर संध्याग्निकार्यादि वा पाठ कर उसने अपने फलभूति नाम को ठीक ठीक सुनाकर 'कल्याण करनेवाला कल्याण और अमङ्गल करनेवाला अमङ्गल को प्राप्त करे' ऐसा संसार को कुतूहल उत्पन्न करनेवाला वचन कहा और बार-बार वहाँ यह कहते हुए जानकर कुतूहली राजा आदित्यप्रभु ने उस फलभूति को प्रवेश कराया। उसने भी प्रविष्ट होकर उसके सम्मुख पुनः वही कहा। तब वह राजा इस पर समीपवर्ती व्यक्तियों के साथ हँसा और सामन्तों के साथ उस राजा ने वस्त्र और आभूषण देकर उसे गाँव दिये। बड़ों की प्रसन्नता व्यर्थ नहीं होती है। इस प्रकार निर्धन होकर उस फलभूति ने यक्ष की कृपा से राजा द्वारा दिए हुए ऐश्वर्य को प्राप्त किया। वे और सदा पूर्वोक्त वही वचन कहते

हुए उसने राजा की प्रियता को प्राप्त किया। निश्चय ही बड़ों का मन विनोदप्रिय होता है। क्रम से उस राजा के गृह देशों तथा अन्तःपुरों में उस राजा के प्रिय ने बहुत आदर से युक्त प्रीति को प्राप्त किया।

## १२. हितोपदेश।

### सिंह और शशक।

किसी जंगल में भासुरक नाम का सिंह रहता था। जब वह पराक्रम की अधिकता के कारण प्रतिदिन अनेक हरिण तथा खरगोशों को मारने से बाज नहीं आया तब एक दिन उसके वन में रहने वाले हरिण, सुअर, महिष तथा शशक आदि सभी मिलकर उसके पास पहुँच कर प्रार्थना करने लगे, "स्वामिन्! प्रतिदिन इन सारे पशुओं को मारने से क्या लाभ है? क्योंकि आपकी तबियत तो एक ही पशु से भर जाती है। अतः हमारे साथ समझौता कर लीजिये। आज से आपको यहीं बैठे प्रतिदिन एक पशु, जातिक्रम से खाने के लिये आ जाया करेगा। इस तरह आपका भोजन बिना कष्ट के हो जायेगा और हम लोगों का भी सर्वनाश न होगा। अतः इस राजधर्म का पालन कीजिये। कहा भी है—

"जो रसायन की भाँति समय के अनुसार धीरे-धीरे राज्य का उपभोग करता है वह बुद्धिमान् अत्यधिक परिपोष प्राप्त करता है।" उनकी यह बात सुनकर भासुरक ने कहा—अच्छा, आप लोगों ने ठीक ही कहा है। किन्तु यदि मुझे बैठे बैठे यहाँ प्रतिदिन एक पशु नहीं मिलता तो सभी को सचमुच खा

डालूँगा। उन लोगों ने अपनी प्रतिज्ञा की तथा खुशी के साथ उसी वन में निर्भीक होकर घूमने लगे। उन पशुओं में से दुपहर के समय क्रम से एक आहार के लिये आने लगा। इसके बाद कभी एक शशक की बारी आई। सारे पशुओं द्वारा प्रेरित होने के कारण, इच्छा न रहते हुए भी वह धीरे-धीरे जाते हुए सिंह के मारने का उपाय सोच रहा था। देरी करके व्याकुलहृदय होकर जब वह जा रहा था रास्ते में उसे कुआँ दिखाई पड़ा। कुएँ में उसने जाकर अपना प्रतिबिम्ब देखा। देखकर उसने सोचा अच्छा उपाय है। मैं भासुरक को गुस्सा दिला कर अपनी तरकीब से इस कुयें में गिरा दूँगा। दिन रहते ही वह भासुरक के पास पहुँच गया। देरी हो जाने से सिंह का भी गला सूख चुका था और वह गुस्से में भरा हुआ था तथा ओंठ चाट रहा था। उसने प्रतिज्ञा की कि सुबह मैं आहार के लिये इस वन को निर्जीव बना दूँगा। जब वह यह सोच रहा था तभी शशक धीरे-धीरे जाकर प्रणामकर उसके आगे खड़ा हो गया। भासुरक ने, जिसकी आत्मा ( भूख तथा क्रोध से ) जल रही थी, डाटते हुए उससे कहा 'रे नीच शशक! एक तो तुम छोटे हो और वह भी देरी करके आये! अतः इस अपराध के कारण तुम्हें मार कर कल सुबह मैं सभी पशुओं के कुल को समाप्त कर डालूँगा।' शशक ने विनय से कहा—स्वामिन्, न तो मेरा ही दोष है और न पशुओं का ही। कारण सुनिये। सिंह ने कहा—जल्दी बताओ जब तक कि तुम मेरी दाढ़ों में पिस नहीं जाते। शशक कहने लगा—सब पशुओं ने आज जातिक्रम से मुझे लघुतर जान कर पाँच शशकों के साथ मुझे भेज दिया। जब मैं आ रहा था बीच में किसी दूसरे बड़े सिंह ने विवर से निकल कर मुझसे कहा—अरे तुम लोग कहाँ जा रहे हो? अपने इष्ट देवता को सुमिरो। मैंने कहा—हम लोग अपने

स्वामी भासुरक सिंह के पास आहार के लिये समझौते के अनुसार जा रहे हैं। तब उसने कहा यदि ऐसा है तो यह वन तो मेरा है और तुम सभी पशुओं को मेरे साथ समय धर्म का पालन करना है। वह भासुरक तो चोर है। और यदि वह यहाँ का राजा है तो ( तुम ) चार शशकों को यहाँ विश्वास के लिये छोड़कर उसे यहाँ शीघ्र बुला लाओ ताकि हम लोगों में जो अधिक पराक्रमी होगा वही राजा हो, वही इन सभी को खावे ! उसका आदेश पाकर, हुजूर ! मैं आपके पास आया हूँ। यह देरी होने का कारण है। आप ही इसमें प्रमाण हैं। यह सुनकर भासुरक ने कहा ठीक है पर मुझे उस चोर सिंह को जल्दी दिखाओ ताकि मैं पशुओं का गुस्सा उस पर उतार कर स्वस्थ हो जाऊँ। शशक ने कहा ठीक है स्वामी चलें ! यह कह कर वह आगे हो लिया। आते हुए उसने जो कुआँ देखा था उसी के पास पहुँच कर भासुरक से कहा स्वामिन् ! आपका प्रताप कौन सहन कर सकता है। आपको देखकर चोर सिंह दूर से ही अपने दुर्ग में भाग गया। आप आइये मैं दिखाता हूँ। भासुरक ने कहा मुझे दुर्ग दिखाओ। इसके बाद उसने कुआँ दिखा दिया। वह मूर्ख सिंह कुएँ के पानी में पड़नेवाले अपने प्रतिबिम्ब को देखकर गर्जने लगा। उसकी प्रतिध्वनि से कुएँ से दुगुनी आवाज निकली। उसने उसे शत्रु समझा और वह उस पर गिरकर मर गया। शशक खुश होकर सारे पशुओं को खुश कर, सुख से इस वन में रहने लगा। अतएव मैं कहता हूँ—जिसके बुद्धि होती है उसी के बल होता है। बुद्धिहीन के बल कहाँ ! शशक ने एक मदोन्मत्त सिंह को वन में मार डाला।

## नीति-वाक्य।

बुद्धिमानों का समय काव्यशास्त्रों के विनोद में बीतता है किन्तु मूर्खों का व्यसन, निद्रा या झगड़े में।

यज्ञ, अध्ययन, दान, तपश्चर्या, सत्य, धैर्य, क्षमा तथा लालच का अभाव—यह धर्म का आठ प्रकार का मार्ग माना गया है।

इनमें प्रथम चार (वर्ग) का अनुसरण तो पाखण्ड के लिये भी हो सकता है किन्तु अन्तिम चार तो साधुपुरुष में ही रह सकते हैं।

नदी, नखवाले तथा सींगवाले पशु, हथियारवाले (पुरुष), स्त्री तथा राजकुल का विश्वास नहीं करना चाहिये।

अच्छी तरह का पकाया हुआ अन्न, बुद्धिमान् पुत्र, सुशासिता स्त्री, अच्छी तरह सेवा किया हुआ राजा, सोची समझी उक्ति तथा अच्छी तरह सोच कर किया हुआ कार्य अधिक समय में भी विकृत नहीं हो पाता।

किसी समुदाय के आगे न चले क्योंकि कार्य सिद्ध होने पर तो फल बराबर ही मिलता है और यदि कार्य में विघ्न आ जाता है तो प्रमुख व्यक्ति की ही हानि होती है।

विपत्ति में धैर्य तथा उन्नति में सहिष्णुता, सभा में वाक्-कौशल, युद्ध में पराक्रम, कीर्ति की अभिलाषा तथा शास्त्रों का व्यसन—यह महापुरुषों में स्वभाव से ही होता है।

छोटे हृदय के व्यक्ति अपने और पराये का भेद करते हैं। उदारचरित वाले व्यक्ति के लिये तो पृथ्वी ही परिवार है।

बुद्धिमान् को चाहिए कि वह धन का नाश, मानसिक संताप, घर के दुश्चरित, धोखा खाने की बात तथा अपमान को किसी से न कहे।

झूठ बात कहने से मौन रहना अच्छा है। परस्त्रीगमन से पुरुष का नपुंसक होना अच्छा है। दुष्टों की बातों में आनन्द लेने से प्राण छोड़ देना अच्छा है। दूसरे के धन के आस्वादन-सुख से भिक्षा का भोजन करना अच्छा है।

दुष्ट बैल से अच्छा है कि घर में कोई (पशु) ही न हो। अविनीत कुलवधू से वेश्या पत्नी होना अच्छा है। जंगल में रहना अच्छा है किन्तु अविवेकी राजा के नगर में रहना अच्छा नहीं। नीचों के सम्पर्क से प्राण छोड़ देना अच्छा है।

धन पैर की धूल के समान है और यौवन पहाड़ी नदी के वेग की तरह है। आयु पानी की चपल बूँद के समान अस्थिर है तथा जीवन बुलबुले की तरह है। स्वर्ग की साँकर को खोलने वाले धर्म का जो मूर्ख सेवन नहीं करता वह बुढ़ापे में शिथिल होकर पश्चात्ताप में पड़ा हुआ शोकाग्नि में जलता रहता है।

जो निश्चित का परित्याग कर अनिश्चित (वस्तु) को पाने दौड़ता है उसकी निश्चित वस्तु भी समाप्त हो जाती है और अनिश्चित तो नष्ट रहती ही है।

कही हुई बात तो जानवर भी समझ जाता है। प्रेरित होने पर तो घोड़े और हाथी भी वहन करते ही हैं। किन्तु बुद्धिमान् पुरुष तो बिना कही हुई बात भी अनुमान से समझ लेता है। बुद्धि का फल तो दूसरे के इशारे को भी समझ लेने में है।

अपमानित होने पर भी धैर्यशाली व्यक्ति की बुद्धि के विनाश की आशङ्का नहीं की जा सकती। अग्नि को नीचा करने पर भी उसकी ज्वाला कभी भी नीचे नहीं हो पाती।

स्वर्ण भूषण में लगायी जाने योग्य मणि (रत्नादि) यदि त्रपु (पीतल) में लगायी जाती है तो उसकी न तो हीनता ही है और न शोभा ही, केवल लगानेवाले की निन्दा अवश्य होती है।

अकर्मण्य व्यक्ति की कीर्ति नष्ट हो जाती है। विषम व्यक्ति की मित्रता नष्ट हो जाती है। कामुक व्यक्ति का कुल तथा अर्थ में पड़े हुए व्यक्ति का धर्म नष्ट हो जाता है—व्यसन में

पड़े हुए की विद्या तथा फल नष्ट हो जाते हैं—कृपण का सौख्य समाप्त हो जाता है। जिसका सचिव पागल है ऐसे राजा का राज्य समाप्त हो जाता है।

जिसमें वृद्ध न हों वह सभा सभा नहीं है। जो धर्म की चर्चा नहीं करते वे वृद्ध वृद्ध नहीं हैं। वह धर्म धर्म नहीं जिसमें सत्य न हो। वह सत्य सत्य नहीं जिसमें धोखा हो।

किस कुसचिव को नीति के दोष नहीं घेर लेते ? किस अपथ्यभोजी को रोग नहीं सताते ? किसको धन अभिमानी नहीं बना देता ? मृत्यु किसे नहीं मार पाती ? स्त्राजन्य विषय किसे नहीं कष्ट देते ?

जिसके स्वयं बुद्धि नहीं है उसका शास्त्र क्या कर सकता है ? नेत्रों से हीन (पुरुष) को दर्पण क्या कर सकता है ?

जो नहीं होनेवाला है वह नहीं होगा, जो होनेवाला है वह अन्यथा नहीं हो सकता। चिन्तारूपी विष को मारनेवाली इस औषधि को क्यों नहीं पी लेते ?

रागी पुरुष को तो वन में भी दोष घेर लेते हैं। घर में पाँचों इन्द्रियों का निग्रह कर लेना ही तप है। अच्छे कर्म में जो लगा रहता है तथा जिसमें राग समाप्त हो जाता है उसके लिये घर ही तपोवन है।

सङ्ग ( साथ ) तो सर्वथा छोड़ ही देना चाहिए। यदि न छोड़ा जा सके तो सज्जनों का संग करना चाहिए क्योंकि सज्जन का सङ्ग औषधि है।

———

मुद्रक—श्रीत्रिभुवननाथ धीर, (राजा) रामकुमार-प्रेस, लखनऊ.

मुद्रक—श्रीत्रिभुवननाथ धीर (राजा) रामकुमार-प्रेस, लखनऊ.